ॐ

# वृहदारण्यकोपनिषद्

( सानुवाद शाङ्करभाष्यसहित )

प्रकाशक-

गीताप्रेस, गोरखपु

बृ० उ० फ०—१

श्रीहरिः

# प्रस्तावना

यस्य बोधोदये तावत् स्वप्नवद् भवति भ्रमः ।
तस्मै सुखैकरूपाय नमः शान्ताय तेजसे ॥

(अष्टावक्रगीता)

आज प्रायः इक्कीस वर्ष होते हैं जब मैंने पहले-पहले बृहदारण्यक उपनिषद्का एक वाक्य सुना था । वह क्षण इस जीवनमें कभी भूल सकूँगा—ऐसी आशा नहीं है । उस समय मैं आगरा कालेजका विद्यार्थी था । एक दिन स्थानीय डी० ए० वी० हाईस्कूलमें कोई उत्सव था । एक श्रोताके रूपमें मैं भी वहाँ बैठा था । मेरे श्रद्धेय बन्धु श्रीधर्मेन्द्रनाथजी शास्त्री, तर्कशिरोमणिका भाषण हो रहा था । उन्होंने याज्ञवल्क्य-मैत्रेयीके प्रसङ्गकी चर्चा करते हुए मैत्रेयीके ये शब्द कहे—

'येनाहं नामृता स्यां किमहं तेन कुर्याम् ।' (२ । ४ । ३)

उस समयसे यह वाक्य मेरा पथप्रदीप बन गया । वैराग्यकी जागृतिके लिये इसकी जोड़का कोई दूसरा वाक्य मैंने सम्भवतः अपने जीवनमें नहीं सुना । इससे अधिक मर्मस्पर्शी कोई दूसरी बात कही जा सकती है—ऐसी मेरी कल्पना भी नहीं है ।

अस्तु, आज करुणामय प्रभुने उसी उज्ज्वल रत्नकी खानि इस महाग्रन्थको जनताके सामने रखनेका मुझे सौभाग्य दिया है। इसकी महिमाका वर्णन करना सूर्यको दीपक दिखाना है। वस्तुतः उपनिषद् ही तत्त्वज्ञानके आदि स्रोत हैं। उनसे निकलकर ही विविध वाङ्मयके रूपमें विकसित हुई ज्ञान-गङ्गा जीवोंके संसार-तापका शमन करती है। बृहदारण्यक उपनिषद् यजुर्वेदकी काण्वी शाखाके वाजसनेयिब्राह्मणके अन्तर्गत है। कलेवरकी दृष्टिसे यह समस्त उपनिषदोंकी अपेक्षा बृहत् है तथा अरण्य (वन) में अध्ययन की जानेके कारण इसे 'आरण्यक' कहते हैं। इस प्रकार 'बृहत्' और 'आरण्यक' होनेके कारण इसका नाम 'बृहदारण्यक' हुआ है। यह बात भगवान् भाष्यकारने ग्रन्थके आरम्भमें ही कही है। किन्तु उन्होंने केवल इसकी आकारनिष्ठ बृहत्ता-का ही उल्लेख किया है; वार्त्तिककार श्रीसुरेश्वराचार्य तो अर्थतः भी इसकी बृहत्ता स्वीकार करते हैं—

'बृहत्त्वद्ग्रन्थतोऽर्थाच्च बृहदारण्यकं मतम्।' (सं० वा० ९)

उनकी यह उक्ति अक्षरशः सत्य है। भाष्यकारने भी जैसा विशद और विवेचनापूर्ण भाष्य बृहदारण्यकपर लिखा है वैसा किसी दूसरे उपनिषद्पर नहीं लिखा। उपनिषद्भाष्योंमें इसे हम उनकी सर्वोत्कृष्ट कृति कह सकते हैं।

इस प्रकार सामान्य दृष्टिसे विचार करके अब हम संक्षेपमें इसके कुछ प्रधान प्रसङ्गोंका दिग्दर्शन करानेका प्रयत्न करते हैं। ग्रन्थके आरम्भमें अश्वमेध ब्राह्मण है। इसमें यज्ञीय अश्वके अवयवोंमें विराट्के अवयवोंकी दृष्टिका विधान किया गया है। इसके कुछ आगे प्रजापतिके पुत्र देव और असुरोंके विग्रहका वर्णन है। इन्द्रियोंकी दैवी और आसुरी वृत्तियाँ देव और असुररूपसे भी मानी जा सकती हैं। इन्द्रियाँ स्वभावतः बहिर्मुख ही हैं—

'पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयम्भूः।' (क० उ० २। १। १)

अतः सामान्यतः वैषयिक या आसुरी वृत्तियोंकी ही प्रधानता रहती है। इसीसे असुरोंको ज्येष्ठ और देवोंको कनिष्ठ कहा गया है। पुण्य और पापसंस्कारोंके कारण इन दोनों प्रकारकी वृत्तियोंका उत्कर्ष

और अपकर्ष होता रहता है। शास्त्रविहित कर्म और उपासनासे दैवी वृत्तियोंका उत्कर्ष होता है और उन्हें छोड़कर स्वेच्छाचार करनेसे आसुरी वृत्तियोंका बल बढ़ जाता है। एक बार देवताओंने उद्गीथके द्वारा असुरोंका पराभव करनेका निश्चय किया। उद्गीथ एक यज्ञकर्मका अङ्ग है, उसके द्वारा उन्होंने आसुरी वृत्तियोंको दबानेका विचार किया। उन्होंने वाक्, घ्राण, चक्षु, श्रोत्र और त्वक्‌के अभिमानी देवताओंसे अपने लिये उद्गान करनेको कहा। उन देवताओंमेंसे प्रत्येक-ने अपने-अपने कर्मद्वारा दैवी वृत्तियोंकी प्रबलताके लिये उद्गान किया; किन्तु उस कर्मका कल्याणमय फल स्वयं ही भोगना चाहा। यह उनका स्वार्थ था। ऋत्विक्‌का धर्म है कि वह जो कुछ क्रिया करे उसका फल यजमानके लिये ही चाहे। यह स्वार्थ स्वयं ही आसुरी वृत्ति है, इसलिये उनका यह कर्म व्यर्थ हो गया। अन्तमें मुख्यप्राणसे इस कर्मके लिये प्रार्थना की गयी। प्राण परम उदार और सर्वथा अनासक्त है। वह किसी भी विषयको स्वयं नहीं भोगता तथा उसीकी कृपासे सारी इन्द्रियाँ अपने विषयोंको भोगती हैं। अन्य सब इन्द्रियाँ सोती भी हैं और जागती भी, किन्तु प्राण सर्वदा सजग रहता है। अतः उसके उद्गान करनेपर असुरोंका दाँव बिलकुल खाली गया और देवताओंकी विजय हुई। इस आख्यायिकासे श्रुति यही बताती है कि पापवृत्तियोंका मूल वस्तुतः स्वार्थ ही है; जबतक हृदयमें स्वार्थका कुछ भी अंश है तबतक जीव भोगासक्तिरूप पापमय बन्धनसे मुक्त नहीं हो सकता और जिसने स्वार्थका सर्वथा त्याग कर दिया है उसपर संसारके किसी भी प्रलोभनका कोई प्रभाव नहीं पड़ सकता।

इसके बाद द्वितीय अध्यायके आरम्भमें दृप्तबालाकि गार्ग्य और अजातशत्रुका संवाद है। काशिराज अजातशत्रु तत्त्वज्ञ था और गार्ग्य दृप्त—ज्ञानाभिमानी था। उसने जब अजातशत्रुसे कहा कि मैं तुम्हें ब्रह्मका उपदेश करता हूँ तो राजाने उसे उसी क्षण एक सहस्र सुवर्ण-मुद्रा भेंट किये। इससे श्रुति यह सूचित करती है कि जो सच्चे महानुभाव होते हैं वे दूसरेके दोषकी ओर न देखकर उसका आदर ही करते हैं। साथ ही इससे ब्रह्मविद्याकी महत्ता भी सूचित की है, जिसकी केवल प्रतिज्ञा करनेपर ही गुणग्राही विद्वान्‌ने वक्ताके प्रति

अपनी अनुपम उदारता व्यक्त कर दी। इसके पश्चात् गार्ग्यने जिन-जिन आदित्यादिके अभिमानी पुरुषोंमें ब्रह्मत्वका आरोप किया, राजा अजातशत्रुने उन्हें परिच्छिन्न देवमात्र बताकर उनकी उपासनाका भी विशिष्ट फल बताते हुए उन सबका निषेध कर दिया। इस प्रकार अपनी बुद्धिकी गति कुण्ठित हो जानेसे गार्ग्यका अभिमान गलित हो गया और उसने ब्रह्मज्ञानके लिये राजाकी ही शरण ली। राजा उसका हाथ पकड़कर महलके भीतर ले गया और वहाँ सोये हुए एक पुरुषके पास जाकर प्राणके अभिमानी चन्द्रमाके 'बृहन्, पाण्डरवास, सोम, राजन्' इत्यादि नाम लेकर पुकारा। किन्तु इन नामोंसे पुकारनेपर वह पुरुष नहीं उठा। तब राजाने उसे हाथसे दबाया और वह तुरंत उठकर खड़ा हो गया। इस प्रसङ्गद्वारा श्रुति यह बताती है कि जितने भी नाम-रूपाभिमानी देव हैं वे वस्तुतः विज्ञानमय आत्मा नहीं हैं; विज्ञानात्मा नाम-रूपसे परे है। सामान्यतया सर्वत्र व्याप्त होनेपर भी हृदयदेशमें उसकी विशेष अभिव्यक्ति होती है। वस्तुतः वही सबका प्रेरक और सच्चा भोक्ता है, अन्य इन्द्रियाभिमानी देव भी उसीकी विभूतियाँ हैं, उसकी सत्ताके बिना उनकी स्वतन्त्र शक्ति कुछ भी नहीं है। इन्द्रियोंको प्रेरित करनेके कारण ये प्राण हैं किन्तु प्राणोंका भी प्रेरक होनेसे वह प्राणोंका प्राण है।

इसी अध्यायके चौथे ब्राह्मणमें याज्ञवल्क्य और मैत्रेयीका संवाद है। याज्ञवल्क्यकी दो स्त्रियाँ थीं—मैत्रेयी और कात्यायनी। उनमें मैत्रेयी ब्रह्मवादिनी थी और कात्यायनी स्त्रियोंके समान सामान्य बुद्धिवाली। सम्प्रदायभेदसे इसी उपनिषद्में यह प्रसङ्ग चतुर्थ अध्यायके पञ्चम ब्राह्मणमें फिर आया है। वहाँ इन दोनोंके विषयमें यह बात स्पष्ट कही है। जब याज्ञवल्क्यकी इच्छा संन्यास लेनेकी हुई और उन्होंने दोनों स्त्रियोंको अपनी सम्पत्ति बाँटनेका प्रस्ताव किया तो कात्यायनीके मुखसे तो कुछ निकला नहीं, क्योंकि वह प्रेयःकामिनी थी, उस धनमें ही उसका सारा सुख निहित था; किन्तु मैत्रेयी थी श्रेयःकामिनी। उसने कहा, 'यदि धनसे भरी हुई यह सारी पृथ्वी मेरी हो जाय तो क्या मैं अमर हो जाऊँगी?' याज्ञवल्क्य बोले, 'धनसे अमरताकी आशा तो नहीं की जा सकती; हाँ, सम्पन्न पुरुषोंका जैसा

भोगमय जीवन होता है वैसा ही तुम्हारा हो सकता है ?' बस, अब मैत्रेयीको सच्ची कुंजी हाथ आ गयी और उसने कहा, 'जिससे मैं अमर नहीं हो सकती उसे लेकर मैं क्या करूँगी ? मुझे तो वही बात बताइये जिससे मैं अमर हो सकूँ ।' वस्तुतः यही विवेक और वैराग्यका सच्चा स्वरूप है, जिसके हृदयमें यह वृत्ति जाग्रत् नहीं हुई वह किसी भी प्रकार परमार्थ-तत्त्वको ग्रहण नहीं कर सकता । मैत्रेयीकी उत्कट जिज्ञासा देखकर भगवान् याज्ञवल्क्यने उसे ब्रह्मज्ञानका उपदेश किया । उन्होंने ब्रह्म और आत्माका अभेद प्रतिपादन करते हुए आत्माके लिये ही सबकी प्रियता, आत्मज्ञानसे ही सबका ज्ञान, आत्मासे भिन्न किसी भी वस्तुको देखनेमें पराभव, आत्मासे ही सम्पूर्ण भूतोंकी उत्पत्ति और प्रलय तथा आत्मामें ही अनात्मवस्तुओंकी सत्ता बताकर अन्तमें यह उपदेश किया कि जिसकी दृष्टिमें सब कुछ आत्मा ही हो जाता है उसके लिये कर्ता, क्रिया और करणका सर्वथा अभाव हो जाता है । वहाँ सूँघना, सुनना, मनन करना और जानना आदि कोई क्रिया नहीं रहती तथा यह आत्मतत्त्व किसीका ज्ञेय भी नहीं है, क्योंकि सबका ज्ञाता तो यह स्वयं ही है ।

इसके आगे मधुब्राह्मण है । मधु अनेकों प्रकारके पुष्पोंका सार या कार्य होता है तथा पुष्प उसके कारण होते हैं । मधु उपकार्य है और पुष्प उपकारक हैं । यह उपकार्य-उपकारकभाव ही इस ब्राह्मणमें 'मधु' नामसे कहा गया है । अतः यहाँ यह दिखाया है कि पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, सूर्य, चन्द्रमा, विद्युत् और दिशा आदि सभी पदार्थ सारे भूतोंके कार्य हैं तथा भूत उनके कारण हैं । इस प्रकार उनका परस्पर उपकार्य-उपकारक-सम्बन्ध है और इस नातेसे वे एक दूसरेके मधु हैं । यह तो हुई व्यावहारिक दृष्टि, किन्तु परमार्थतः उनका अधिष्ठान यह ज्योतिर्मय अमृतमय पुरुष ही है । यही उनका अध्यात्म—मूलभूत अर्थात् वास्तविक स्वरूप है । इसीका नाम आत्मा है और यह आत्मा ही अमृत ब्रह्म और सर्वरूप है । इस प्रकार इस ब्राह्मणमें अधिष्ठान-दृष्टिसे सम्पूर्ण प्रपञ्चकी ब्रह्मरूपताका प्रतिपादन किया गया है और 'इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते' ( २ । ५ । १९ ) इस श्रुतिसे स्पष्ट कह दिया है कि यह आत्मतत्त्व ही अपनी मायाशक्तिसे अनेकों आकार धारण करके क्रीडा कर रहा है ।

यहाँ मधुकाण्ड समाप्त होता है। इसके आगे दो अध्याय याज्ञवल्कीय काण्डके हैं। इसके आरम्भमें ही राजा जनकके बहुत दक्षिणावाले यज्ञका प्रसङ्ग है। उनके यहाँ पाञ्चाल देशके सभी विद्वान् ब्राह्मण एकत्रित हुए थे। उन्होंने यह घोषणा कर दी कि जो उनमें सबसे बड़ा ब्रह्मज्ञानी हो वह मेरी गोशालामें बँधी हुई दस सहस्र गौएँ, जिनके सींगोंमें दस-दस सुवर्णमुद्रा बँधे हुए हैं, ले जाय। एकत्रित ब्राह्मणोंमेंसे किसीका ऐसा साहस न हुआ जो ब्रह्मज्ञानी जनकके सामने अपनेको सर्वश्रेष्ठ तत्त्ववेत्ता घोषित कर सके। उस समय याज्ञवल्क्यने उठकर अपने ब्रह्मचारीको आज्ञा दी कि इन गौओं-को खोलकर ले जाओ। इससे ब्राह्मणोंमें बड़ा क्षोभ हुआ और उनमेंसे एकने पूछा कि क्या तुम ही हम सबमें विशेष ब्रह्मज्ञानी हो? इसपर याज्ञवल्क्यने जो उत्तर दिया वह एक सच्चे महानुभावके अनुरूप ही था। वे बोले, 'ब्रह्मिष्ठको तो हम नमस्कार करते हैं, हम तो गौओंकी इच्छावाले हैं।' इसके पश्चात् एक एक करके उनमेंसे कई ब्राह्मणोंने याज्ञवल्क्यसे प्रश्न किये और उन्होंने उन्हें समाधानकारक उत्तर देकर शान्त कर दिया। अन्तमें गार्गी खड़ी हुई। ब्रह्मवादिनी गार्गीने इस लोकसे आरम्भ करके उत्तरोत्तर प्रत्येकका कारणका कारण पूछा। अन्तमें जब ब्रह्मलोकका भी कारण पूछा तो याज्ञवल्क्यने उसे रोक दिया, क्योंकि यह अतिप्रश्न था। जहाँ किसी विषयका निर्णय करनेके लिये प्रश्नोत्तर होता है वहाँ नि:सन्दिग्ध वस्तुके विषयमें भी सन्देह करना एक अपराध माना जाता है। इसी प्रकारके नियमको भङ्ग करनेसे शाकल्यका सिर कट गया था, जिसका आगे नवें ब्राह्मण-में उल्लेख है। इसके पश्चात् याज्ञवल्क्यने प्रश्न किये, किन्तु उपस्थित ब्राह्मणोंमेंसे कोई भी उनका उत्तर देनेका साहस नहीं कर सका। इस प्रकार तृतीय अध्याय समाप्त होता है।

चतुर्थ अध्यायके प्रथम ब्राह्मणमें जनक और याज्ञवल्क्यका संवाद है। जनकने भिन्न भिन्न आचार्योंसे वाक्, प्राण, चक्षु आदिको ही ब्रह्म-रूपसे सुना था। याज्ञवल्क्यने उनमेंसे प्रत्येकके आयतन (गोलक) और प्रतिष्ठा (अधिष्ठान) पूछे। किन्तु जनकने उन आचार्योंसे उनके विषयमें कुछ सुना नहीं था। तब याज्ञवल्क्यजीने उनके आयतन और

प्रतिष्ठा बताकर उनकी भिन्न-भिन्न प्रकारसे उपासना करनेका विधान किया और उनमेंसे प्रत्येककी उपासनासे देवलोककी प्राप्ति बतलायी। जनकने प्रत्येक उपासनाका फल सुननेपर उसीको परम पुरुषार्थ मानकर याज्ञवल्क्यको एक हजार गौ देना चाहा। किन्तु याज्ञवल्क्यने कहा कि शिष्यको कृतार्थ किये बिना धन लेना मेरे पिताके सिद्धान्तके विरुद्ध है, इसलिये मैं यह दक्षिणा स्वीकार नहीं कर सकता। द्वितीय ब्राह्मणमें जनकको अधिकारी समझकर याज्ञवल्क्यजीने विराट्का वर्णन करते हुए उस सर्वात्माका प्रत्यगात्मामें उपसंहार करके परब्रह्मका उपदेश किया है। इससे जनक कृतकृत्यताका अनुभव करके अपना सारा राज्य गुरुदेवके चरणोंमें समर्पण कर देते हैं। इस प्रकार इस प्रकरणका उपसंहार होता है।

इस अध्यायके तीसरे और चौथे ब्राह्मणोंमें भी जनक और याज्ञवल्क्यका ही संवाद है। इस प्रकार यद्यपि याज्ञवल्क्य इस संकल्पसे गये थे कि मैं स्वयं जनकसे कुछ नहीं कहूँगा। परन्तु पहले वे उन्हें इच्छानुसार प्रश्न करनेका वर दे चुके थे। इसलिये उन्होंने स्वयं ही प्रश्न कर दिया कि 'यह पुरुष किस ज्योतिवाला है?' बस, यहींसे प्रश्नोत्तरके क्रमसे इन दोनों ब्राह्मणोंमें आत्मतत्त्वका बड़े विस्तारपूर्वक विवेचन हुआ है। यहाँ विविध प्रकारसे यही निर्णय हुआ है कि आत्मा ही चरम ज्योति है। वह स्वयंप्रकाश है। स्वप्नावस्थामें वही सम्पूर्ण दृश्यको खड़ा कर लेता है। सम्पूर्ण विषयोंका भोक्ता होनेपर भी वह सर्वथा असंग है। सुषुप्तावस्थामें वह सारे प्रपञ्चका उपसंहार करके अपने आनन्दमय स्वरूपमें स्थित रहता है। वही द्रष्टाकी दृष्टि, घ्राताकी घ्राति, रसयिताकी रसनाशक्ति, वक्ताकी उक्ति, श्रोताकी श्रुति, मन्ताकी मति और विज्ञाताकी विज्ञाति है। इस प्रकार सबका स्वरूप होनेसे उसका कभी अभाव नहीं होता, क्योंकि जब जो कुछ रहता है उसका वास्तविक स्वरूप स्वयं आत्मा ही है। इस प्रकार जब वही सबका स्वरूप है तो उक्त दृष्टि आदिके विषय भी उससे भिन्न नहीं हैं। अतः एक अलुप्तशक्तिस्वरूप द्रष्टा ही सर्वमय है, वही निरतिशय आनन्दस्वरूप है [illegible] शमात्र आनन्दसे अन्य सब विषय आनन्दरूप जान [illegible] आत्मा सर्वरूप है। जिसे ऐसा बोध

है वह निष्काम, आप्तकाम और आत्मकाम होता है। उसके प्राणोंका उत्क्रमण नहीं होता। वह ब्रह्मरूप ही है और ब्रह्मरूपसे ही स्थित हो जाता है। इसके आगे चतुर्थ अध्यायके अन्ततक याज्ञवल्क्यजीने बड़ी ओजपूर्ण भाषामें इसी तत्त्वका वर्णन किया है। फिर पञ्चम ब्राह्मणमें याज्ञवल्कीय काण्डकी पद्धतिसे पूर्वोक्त याज्ञवल्क्य-मैत्रेयी संवादका ही वर्णन है। और छठे ब्राह्मणमें आचार्यपरम्पराके उल्लेखपूर्वक मधुकाण्ड समाप्त होता है।

इससे आगे पञ्चम अध्यायसे खिलकाण्ड आरम्भ होता है। इसमें कई प्रकारकी उपासनाओंका वर्णन है। आरम्भमें ही एक बड़ा रोचक आख्यान है। प्रजापतिके पुत्र देव, असुर और मनुष्य अपने पिताके यहाँ रहकर ब्रह्मचर्यका सेवन करते हैं और प्रजापतिसे उपदेश करनेकी प्रार्थना करते हैं। प्रजापति बारी-बारीसे उन तीनोंको एक ही अक्षर 'द'का उपदेश करते हैं और इस एक ही अक्षरसे उन्हें अपने-अपने लिये उपयुक्त उपदेश मिल जाता है। भोगप्रधान देवता समझते हैं, 'पिताने हमें दमन (इन्द्रियसंयम) करनेका उपदेश दिया है,' क्रूर-प्रकृति असुर समझते हैं, 'प्रजापतिने हमें दया करनेका आदेश किया है' और अर्थलोलुप मनुष्य मानते हैं, 'पिताने हमें दान करनेकी आज्ञा दी है।' इस प्रकार अपनी-अपनी प्रकृतिके अनुसार उपयुक्त उपदेश पाकर वे कृतकृत्य हो जाते हैं।

इसके सिवा इस अध्यायमें और भी कई प्रकारकी उपासनाएँ हैं। फिर छठे अध्यायके प्रथम ब्राह्मणमें इन्द्रियोंके विवादद्वारा प्राणकी उत्कृष्टता दिखायी गयी है तथा द्वितीय ब्राह्मणमें श्वेतकेतु और प्रवाहणका प्रसंग है। श्वेतकेतु केवल शास्त्राध्ययन करके ही अपनेको विद्वान् मानने लगा था। वह राजसभामें अपनी विद्याकी धाक जमानेके उद्देश्यसे पाञ्चालनरेश प्रवाहणकी सभामें आया। राजाने उसे अभिमानी समझकर पाँच प्रश्न किये। उन प्रश्नोंका सम्बन्ध था जीवन-मरणकी समस्यासे। श्वेतकेतुसे उनका कुछ भी उत्तर न बना। तब वह उदास होकर अपने पिता और गुरु आरुणिके पास आया। उसने भी उन प्रश्नोंके विषयमें अपनी अनभिज्ञता प्रकट की। तब वे पिता-पुत्र दोनों

प्रवाहणके पास गये और उससे उन प्रश्नोंका उत्तर पूछा। प्रवाहणने उन्हें पञ्चाग्निविद्याका उपदेश किया। इस प्रसंगका निरूपण छान्दोग्योपनिषद्में भी है। शाखाभेदसे एक ही विद्याका अनेक स्थानोंपर उल्लेख हो जाता है।

इसके पश्चात् तीसरे और चौथे ब्राह्मणोंमें क्रमशः श्रीमन्थ और पुत्रमन्थ कर्मोंका वर्णन है। ये दोनों कर्म परस्परसम्बद्ध हैं। इनका प्रधान प्रयोजन सत्सन्ततिकी प्राप्ति है। पाँचवें ब्राह्मणमें खिलकाण्डकी आचार्य-परम्परा है। इस प्रकार यह उपनिषद् समाप्त होती है।

यहाँतक संक्षेपमें इस महाग्रन्थके प्रधान प्रधान प्रसंगोंपर दृष्टिपात किया गया है। इस उपनिषद्की प्रतिपादन-शैली बहुत ही सुव्यवस्थित और युक्तियुक्त है। उपर्युक्त विवेचनके अनुसार इसमें दो-दो अध्यायोंके मधु, याज्ञवल्कीय और खिलसंज्ञक तीन काण्ड हैं। इनमेंसे मधु और खिल काण्डोंमें प्रधानतया उपासनाका तथा याज्ञवल्कीय काण्डमें ज्ञानका विवेचन हुआ है। भाष्यकारने इसकी व्याख्या करते हुए अपना हृदय खोलकर रख दिया है। इसके भाषान्तरकी समाप्तिके साथ इन पंक्तियोंके लेखकके जीवनकी भी एक साध पूरी हो जाती है। आजसे प्रायः नौ वर्ष पूर्व इसके चित्तमें भगवान् शङ्कराचार्यके उपनिषद्भाष्यका अनुवाद करनेका संकल्प हुआ था। वस्तुतः यह सर्वान्तर्यामी श्रीहरिकी ही प्रेरणा थी। उनकी लीलाका मर्म कुछ जाना नहीं जाता। वे न जाने किससे क्या काम कराना चाहते हैं और फिर उसे किस प्रकार पूरा करा लेते हैं—यह एक गम्भीर रहस्य ही है। अपनी विद्या-बुद्धिको देखते हुए ऐसा संकल्प करना मेरा दुःसाहस ही था। कोई विधिवत् अध्ययनका भी तो बल नहीं था। किन्तु भगवत्प्रेरणाके आगे सभीको झुकना पड़ता है; वे ऐसी परिस्थितियाँ उपस्थित कर देते हैं कि जिनके कारण शक्ति न देखते हुए भी मनुष्य साहस कर बैठता है। ऐसी किसी परिस्थितिने ही इसे भी इस महत्कार्यमें नियुक्त कर दिया और कई प्रकारकी अड़चनोंके पश्चात् आजसे प्रायः साढ़े चार वर्ष पूर्व इसकी पूर्णाहुति हो गयी। इस महान् [illegible] लिये तो वस्तुतः इतना ही लाभ है कि इसी

बहाने शास्त्रचिन्तनमें समय बीत जाता है। अस्तु, जो कुछ हो, प्रभुके विधानमें किसीका दखल भी तो नहीं चलता।

इन उपनिषद्भाष्योंके अनुवादमें मुझे जिन ग्रन्थोंसे सहायता मिली है उनके लेखकोंका मैं सर्वदा ऋणी ही रहूँगा। हार्दिक धन्यवादके सिवा मेरे पास उस ऋणके परिशोधका कोई और साधन नहीं है। जिनके कृपामय सहयोगसे मुझे वे ग्रन्थ प्राप्त हो सके थे उन महानुभावोंका भी मैं अत्यन्त कृतज्ञ हूँ। भाई साहब श्रीशङ्करलालजी गर्गने पं० पीताम्बरजीका हिन्दी अनुवाद दिया था। पूज्य पं० श्रीकृष्णजी पन्तकी कृपासे मुझे पं० दुर्गाचरण मजूमदारविरचित बंगला अनुवाद मिला था तथा बन्धुवर कुँवर विजयेन्द्रसिंहजीने पं० गङ्गानाथ झा और श्रीसीताराम शास्त्रीके अंग्रेजी अनुवाद दिये थे। छपाईके समय सम्मान्य सुहृद्वर पं० श्रीरामनारायणजी शास्त्रीने इन सभी ग्रन्थोंका संशोधन और प्रूफ संशोधन किया है। उनके अथक अध्यवसायके बिना इनका इतने शुद्धरूपमें प्रकाशित होना प्रायः असम्भव ही था। अतः उनका भी मैं सर्वदा ऋणी ही रहूँगा।

अन्तमें, जिनकी असीम अनुकम्पा और बाह्य एवं आन्तर प्रेरणासे यह दुष्कर कार्य सुकरकी भाँति सम्पन्न हुआ है उन अपने हृदय-सर्वस्व पूज्यपाद श्रीगुरुदेवके पावन करकमलोंमें यह तुच्छ भेंट समर्पण करता हूँ। इसके द्वारा मैं किसी प्रकार उनके परम पवित्र पादपद्मोंका विशुद्ध प्रेम प्राप्त कर सकूँ—यही मेरी आन्तरिक अभिलाषा है।

विनीत,

अनुवादक



श्रीहरि:

# विषय-सूची



विषय — पृष्ठ


१. शान्तिपाठ ... ... ... १


## प्रथम अध्याय

### प्रथम ब्राह्मण


२. सम्बन्ध भाष्य ... ... ... ४
३. अश्वके अवयवोंमें कालादि-दृष्टि ... ... १४
४. अश्वमेधसम्बन्धी महिमासंज्ञक ग्रहादिमें अहरादिदृष्टि ... २०


### द्वितीय ब्राह्मण


५. अश्वमेधसम्बन्धी अग्निकी उत्पत्ति ... ... २४
६. जलमे विराट्रूप अग्निकी उत्पत्ति ... ... ४४
७. विराट्रूप अग्निके अवयवोंमें प्राचीदिगादि-दृष्टि ... ४६
८. संवत्सर और वाक्की उत्पत्ति ... ... ४९
९. ऋगादिकी उत्पत्ति और मृत्युके अत्तृत्वका उपन्यास ... ५२
१०. प्रजापतिकी यज्ञकामना और उसके प्राण एवं वीर्यका निष्क्रमण ... ५५
११. अश्वमेधोपासना और उसका फल ... ... ५७


### तृतीय ब्राह्मण


१२. देव और असुरोंकी स्पर्धा, देवताओंका उद्गीथ-सम्बन्धी विचार ... ६५
१३. वाक्का उद्गान और उसका पापविद्ध होना ... ... ८५
१४. प्राण, चक्षु, श्रोत्र और मनका उद्गान तथा उनका पापविद्ध होना ८९
१५. मुख्य प्राणका उद्गान, उसका पापविद्ध न होना तथा उसकी उपासनाका फल ... ... ... ९३
१६. मुख्य प्राणका आङ्गिरसत्व ... ... ... ९७
१७. प्राणकी शुद्धताका प्रतिपादन ... ... १००
१८. प्राणोपासकसे मृत्यु दूर रहता है—इसकी उपपत्ति ... १०२
१९. प्राणद्वारा वागादिका अग्न्यादि देवभावको प्राप्त कराया जाना ... १०६
२०. प्राणका अन्नाद्यागान ... ... ... ११०
२१. प्राणका सर्वपोषकत्व और उसकी इस प्रकारकी उपासनाका फल ... ११२

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| २२. प्राणके आङ्गिरसत्वकी उपपत्ति | ... | ११६ |
| २३. प्राणके बृहस्पतित्वकी उपपत्ति | ... | ११९ |
| २४. प्राणके ब्रह्मणस्पतित्वकी उपपत्ति | ... | १२१ |
| २५. प्राणके सामत्वकी उपपत्ति ... | . | १२३ |
| २६. प्राणके उद्गीथत्वकी उपपत्ति | ... | १२६ |
| २७. उक्तार्थकी पुष्टिके लिये आख्यायिका | ... | १२७ |
| २८. सामके स्वभूत स्वरको सम्पादन करनेकी आवश्यकता | ... | १३० |
| २९. सामके सुवर्णको जाननेका फल | ... | १३२ |
| ३०. सामके प्रतिष्ठागुणको जाननेवालेका फल | ... | १३३ |
| ३१. प्राणोपासकके लिये जपका विधान | ... | १३५ |

चतुर्थ ब्राह्मण

| | | |
|---|---|---|
| ३२. ग्रन्थ-सम्बन्ध | ... | १४३ |
| ३३. प्रजापतिके अहनामा होनेका कारण और उसकी इस प्रकार उपासना करनेका फल | ... | १४४ |
| ३४. प्रजापतिका भय और विचारद्वारा उसकी निवृत्ति | ... | १४८ |
| ३५. प्रजापतिसे मिथुनकी उत्पत्ति | . . | १५५ |
| ३६. मिथुनके द्वारा गवादि प्रपञ्चकी सृष्टि | . | १५८ |
| ३७. प्रजापतिकी सृष्टिरूपता और सृष्टिरूपसे उसकी उपासना करनेका फल | | १६१ |
| ३८. प्रजापतिकी अग्न्यादिदेवरूप अतिसृष्टि | ... | १६२ |
| ३९. अव्याकृत कारण ब्रह्मसे व्यक्त जगत्की उत्पत्ति, दोनोंका अभेद और इस अभेदोपासनाका फल | ... | १७१ |
| ४०. निरतिशय प्रियरूपसे आत्माकी उपासना | ... | २१८ |
| ४१. ब्रह्मके सर्वरूप होनेके विषयमें प्रश्न | .. | २२१ |
| ४२. ब्रह्मने क्या जाना ?—इसका उत्तर और उस प्रकार जाननेका फल | | २२५ |
| ४३. क्षत्रियसर्ग तथा ब्राह्मणजातिके साथ उसके सम्बन्धका वर्णन | ... | २६९ |
| ४४. वैश्यजातिकी उत्पत्ति | | २७३ |
| ४५. शूद्रवर्णकी उत्पत्ति | ... | २७४ |
| ४६. धर्मकी उत्पत्ति और उसके प्रभाव एवं स्वरूपका वर्णन | ... | २७५ |
| ४७. आत्मोपासनकी आवश्यकता | ... | २७७ |
| ४८. कर्माधिकारी जीव किन किन कर्मोंके कारण समस्त प्राणियोंका लोक है ? | ... | २८८ |
| ४९. प्रवृत्तिके बीजभूत काम और पाङ्क्तकर्मका वर्णन | .. | २९६ |

विषय पृष्ठ

पञ्चम ब्राह्मण

५०. सप्तान्नसृष्टि, उसका विभाग और व्याख्या ... ... ३०४
५१. आत्माके लिये तीन अन्न और उनका आध्यात्मिक विवेचन ... ३२६
५२. आत्मार्थ अन्नोंका आधिभौतिक विस्तार ... ... ३३२
५३. आत्मार्थ अन्नोंका आधिदैविक विस्तार ... ... ३३६
५४. द्वन्द्वरूप प्राणकी उत्पत्ति और उसकी उपासनाका फल ... ३३८
५५. आत्मार्थ अन्नोंकी अन्तवान् और अनन्तरूपसे उपासना करनेका फल ३४०
५६. तीन अन्नरूप प्रजापतिका षोडशकल संवत्सररूपसे निर्देश ... ३४२
५७. अन्नोपासक ही षोडशकल संवत्सर प्रजापति है ... ३४७
५८. लोकत्रयकी प्राप्तिके साधन तथा देवलोककी उत्कृष्टताका वर्णन ... ३४९
५९. सम्प्रत्तिकर्म और उसका परिणाम ... ... ३५१
६०. सम्प्रत्तिकर्मकर्तामें वागादि प्राणोंके आवेशका प्रकार ... ३५९
६१. व्रतमीमांसा—अध्यात्मप्राणदर्शन ... ... ३६६
६२. अधिदैवदर्शन ... ... ... ३७२
६३. प्राणव्रतकी स्तुतिमें मन्त्र ... ... ... ३७३

षष्ठ ब्राह्मण

६४. पूर्वोक्त अविद्याकार्यका उपसंहार—नामसामान्यभूता वाक् ... ३७८
६५. रूपसामान्य चक्षुका वर्णन ... ... ... ३८१
६६. कर्मसामान्य आत्मामें सबका अन्तर्भाव दिखाना ... ३८२

## द्वितीय अध्याय

प्रथम ब्राह्मण

६७. उपक्रम ... ... ... ३८६
६८. ब्रह्मविद्याका उपदेश करनेके लिये अपने पास आये हुए गार्ग्यको अजातशत्रुका सहस्र गौ दान करना ... ... ३९०
६९. गार्ग्यद्वारा आदित्यका ब्रह्मरूपसे प्रतिपादन तथा अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ३९२
७०. गार्ग्यद्वारा चन्द्रान्तर्गत ब्रह्मका प्रतिपादन तथा अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ३९४
७१. गार्ग्यद्वारा विद्युदभिमानी पुरुषका ब्रह्मरूपसे उपदेश तथा अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ३९६

विषय — पृष्ठ

७२. गार्ग्यद्वारा आकाश-ब्रह्मका उपदेश और अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ३९७
७३. गार्ग्यद्वारा वायु-ब्रह्मका प्रतिपादन तथा अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ३९८
७४. गार्ग्यद्वारा अग्नि-ब्रह्मका प्रतिपादन तथा अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ३९९
७५. गार्ग्यद्वारा जलान्तर्गत ब्रह्मका प्रतिपादन तथा अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ४००
७६. गार्ग्यद्वारा आदर्शान्तर्गत ब्रह्मका प्रतिपादन और अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ४००
७७. गार्ग्यद्वारा प्राण-ब्रह्मका प्रतिपादन और अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ४०१
७८. गार्ग्यद्वारा दिग्ब्रह्मका प्रतिपादन और अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ४०२
७९. गार्ग्यद्वारा छाया-ब्रह्मका प्रतिपादन और अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ४०३
८०. गार्ग्यद्वारा देहान्तर्गत ब्रह्मका प्रतिपादन और अजातशत्रुद्वारा उसका प्रत्याख्यान ... ... ... ४०४
८१. गार्ग्यका पराभव और अजातशत्रुके प्रति उसकी उपसत्ति ... ४०५
८२. गार्ग्यका हाथ पकड़कर अजातशत्रुका एक सोये हुए पुरुषके पास जाना और प्राणोंके नामसे न उठनेपर उसे हाथ दबाकर जगाना ... ... ... ४०८
८३. सुषुप्तिमें विज्ञानमयकी स्थितिके विषयमें अजातशत्रुका प्रश्न ... ४२२
८४. विज्ञानात्माके शयनस्थानका प्रतिपादन तथा स्वपितिशब्दका निर्वचन ... ... ... ४२५
८५. स्वप्नवृत्तिका स्वरूप ... ... ... ४२८
८६. सुषुप्तिका स्वरूप ... ... ... ४३४
८७. आत्मासे जगत्‌की उत्पत्तिमें ऊर्णनाभि और अग्नि विस्फुलिङ्गका दृष्टान्त ... ... ... ४४६

द्वितीय ब्राह्मण

८८. शिशुसंज्ञक मध्यम प्राणका उसके उपकरणोंसहित वर्णन ... ४८९
८९. मध्यम प्राणरूप शिशुके नेत्रान्तर्गत सात अक्षितियाँ ... ४९३

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| ९०. श्रोत्रादि प्राणोंके सहित शिरमें चमस-दृष्टिका विधान | ... | ४९६ |
| ९१. श्रोत्रादिमें विभागपूर्वक सप्तर्षि-दृष्टि | ... ... | ४९८ |
| **तृतीय ब्राह्मण** | | |
| ९२. ब्रह्मके दो रूप | ... ... ... | ५०० |
| ९३. मूर्तामूर्तके विभागपूर्वक मूर्तरूप और उसके रसका वर्णन | ... | ५०२ |
| ९४. विशेषणोंसहित अमूर्तरूप और उसके रसका वर्णन | ... | ५०५ |
| ९५. अध्यात्म मूर्तामूर्तके विभागपूर्वक मूर्तका वर्णन | ... | ५०९ |
| ९६. अध्यात्म अमूर्तका उसके विशेषणोंसहित वर्णन | ... | ५११ |
| ९७. इन्द्रियात्मा पुरुषके स्वरूपका वर्णन | ... ... | ५१२ |
| **चतुर्थ ब्राह्मण** | | |
| ९८. याज्ञवल्क्य मैत्रेयी-संवाद | ... ... ... | ५२७ |
| ९९. मैत्रेयीका अमृतत्वसाधनविषयक प्रश्न | ... ... | ५३५ |
| १००. याज्ञवल्क्यजीका आश्वासन | ... ... | ५३५ |
| १०१. प्रियतम आत्माके लिये ही अन्य वस्तुएँ प्रिय होती हैं | ... | ५३६ |
| १०२. आत्मा सबसे अभिन्न है, इसका प्रतिपादन | ... ... | ५४० |
| १०३. सबकी आत्मस्वरूपताके ग्रहणमें दुन्दुभि, शङ्ख और वीणाका दृष्टान्त | ... ... ... | ५४२ |
| १०४. परमात्माके निःश्वासभूत ऋग्वेदादिका उनसे अभिन्नत्वप्रतिपादन | | ५४६ |
| १०५. आत्मा ही सबका आश्रय है—इसमें दृष्टान्त | ... | ५४९ |
| १०६. विज्ञानघनस्वरूप होनेमें जलमें डाले हुए लवणखण्डका दृष्टान्त (विनेकद्वारा देहादिके) | ... ... ... | ५५४ |
| १०७. मैत्रेयीकी शङ्का और याज्ञवल्क्यका समाधान | ... | ५६१ |
| १०८. व्यवहार द्वैतमें है, परमार्थ व्यवहारातीत है | ... ... | ५६४ |
| **पञ्चम ब्राह्मण** | | |
| १०९. पृथ्वी आदिमें मधुदृष्टि तथा उनके अन्तर्वर्ती पुरुषके साथ शारीर पुरुषकी अभिन्नता | ... ... ... | ५७२ |
| ११०. आत्माका सर्वाधिपतित्व और सर्वाश्रयत्वनिरूपण | ... | ५८४ |
| १११. दध्यङ्ङाथर्वणद्वारा अश्विनीकुमारोंको मधुविद्याके उपदेशकी आख्यायिका | | |
| **षष्ठ** | | |

विषय पृष्ठ

## तृतीय अध्याय

### प्रथम ब्राह्मण

११३. याज्ञवल्कीय काण्ड ... ६०८
११४. राजा जनकका सर्वश्रेष्ठ ब्रह्मवेत्ताको सहस्र गौएँ दान करनेकी घोषणा करना ... ६०९
११५. याज्ञवल्क्यका गौएँ ले जानेके लिये अपने शिष्यको आज्ञा देना, ब्राह्मणोंका क्षोभ, अश्वलका प्रश्न ... ६११
११६. मृत्युग्रस्त कर्मसाधनोंकी आसक्तिसे पार पानेका उपाय ... ६१४
११७. अहोरात्रादिरूप कालसे अतिमुक्तिका साधन ... ६१८
११८. तिथ्यादिरूप कालरूपसे अतिमुक्तिका साधन ... ६२०
११९. परिच्छेदके विषयभूत मृत्युसे पार करनेके आश्रयका वर्णन ... ६२२
१२०. शस्त्रसम्बन्धी ऋचाएँ और उनसे प्राप्त होनेवाला फल ... ६२६
१२१. होम-सम्बन्धिनी आहुतियाँ और उनसे प्राप्त होनेवाले फल ... ६२८
१२२. ब्रह्माके यज्ञरक्षाके साधन और उससे प्राप्त होनेवाले फलका वर्णन ... ६३१
१२३. स्तवनसम्बन्धिनी ऋचाओंका और उनसे प्राप्त होनेवाले फलका वर्णन ... ६३३

### द्वितीय ब्राह्मण

१२४. याज्ञवल्क्य आर्तभाग संवाद ... ६३६
१२५. ग्रह और अतिग्रहकी संख्या एवं स्वरूप ... ६४१
१२६. घ्राणादि इन्द्रियोंका ग्रहत्व और गन्धादि विषयोंका अतिग्रहत्वनिरूपण ६४४
१२७. सर्वभक्षक मृत्यु किसका खाद्य है ? ... ६४७
१२८. तत्त्वज्ञके देहावसानका क्रम ... ६४९
१२९. इन्द्रियाभिमानी देवताओंके निवृत्त हो जानेपर अस्वतन्त्र कर्ता पुरुषकी स्थितिका विचार ... ६५३

### तृतीय ब्राह्मण

१३०. याज्ञवल्क्य भुज्यु-संवाद ... ६६१
१३१. पारिक्षित कहाँ रहे ? ... ६८०
१३२. पारिक्षितोंकी गतिका वर्णन ... ६८४

### चतुर्थ ब्राह्मण

१३३. याज्ञवल्क्य-उषस्त-संवाद ... ६८८

| विषय | | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| १३४. सर्वान्तर आत्माका निरूपण | ... | ... | ६८८ |
| १३५. आत्माकी अनिर्वचनीयता | ... | ... | ६९२ |
| पञ्चम ब्राह्मण | | | |
| १३६. याज्ञवल्क्य-कहोल-संवाद ... | ... | ... | ७०० |
| १३७. संन्याससहित आत्मज्ञानका निरूपण | ... | ... | ७०० |
| षष्ठ ब्राह्मण | | | |
| १३८. याज्ञवल्क्य-गार्गी-संवाद ... | ... | ... | ७२७ |
| १३९. जलसे लेकर ब्रह्मलोकपर्यन्त उत्तरोत्तर अधिष्ठान तत्त्वोंका निरूपण ... | ... | ... | ७२७ |
| सप्तम ब्राह्मण | | | |
| १४०. याज्ञवल्क्य-आरुणि-संवाद ... | ... | ... | ७३३ |
| १४१. सूत्र और अन्तर्यामीके विषयमें प्रश्न | ... | ... | ७३३ |
| १४२. सूत्रका निरूपण ... | ... | ... | ७३८ |
| १४३. अन्तर्यामीका निरूपण ... | ... | ... | ७४० |
| अष्टम ब्राह्मण | | | |
| १४४. दो प्रश्न पूछनेके लिये गार्गीका आज्ञा माँगना | | ... | ७५१ |
| १४५. पहला प्रश्न ... | ... | ... | ७५३ |
| १४६. याज्ञवल्क्यका उत्तर ... | ... | ... | ७५४ |
| १४७. उपक्रमसहित दूसरा प्रश्न | ... | ... | ७५६ |
| १४८. याज्ञवल्क्यका उत्तर | ... | ... | ७५८ |
| १४९. अनुमानप्रमाणद्वारा अक्षरका निरूपण | ... | ... | ७६१ |
| १५०. अक्षरके ज्ञान और अज्ञानके परिणाम | ... | ... | ७६८ |
| १५१. अक्षरका स्वरूप, लक्षण और अद्वितीयत्व ... | | ... | ७७० |
| १५२. गार्गीका निर्णय ... | ... | ... | ७७२ |
| नवम ब्राह्मण | | | |
| १५३. याज्ञवल्क्य-शाकल्य-संवाद | ... | ... | ७७७ |
| १५४. देवताओंकी संख्या ... | ... | ... | ७७७ |
| १५५. तैंतीस देवताओंका विवरण | ... | ... | ७८० |
| १५६. वसु कौन हैं ? ... | ... | ... | ७८१ |
| १५७. रुद्र कौन हैं ? ... | ... | ... | ७८१ |

| विषय | पृष्ठ |
| --- | --- |
| १५८. आदित्य कौन है ? | ७८२ |
| १५९. इन्द्र और प्रजापति कौन है ? | ७८३ |
| १६०. देवताओंका विवरण | ७८४ |
| १६१. देवताओंकी तीन, दो और डेढ़ संख्याओंका विवरण | ७८५ |
| १६२. डेढ़ और एक देवका विवरण | ७८६ |
| १६३. प्राणब्रह्मके आठ प्रकारके भेद | ७८७ |
| १६४. शाकल्यको चेतावनी | ७९७ |
| १६५. देवता और प्रतिष्ठासहित दिशाओंके ज्ञानकी प्रतिज्ञा | ७९८ |
| १६६. देवता और प्रतिष्ठासहित पूर्वदिशाका वर्णन | ७९९ |
| १६७. देवता और प्रतिष्ठाके सहित दक्षिण दिशाका वर्णन | ८०२ |
| १६८. देवता और प्रतिष्ठाके सहित पश्चिम दिशाका वर्णन | ८०४ |
| १६९. देवता और प्रतिष्ठाके सहित उत्तर दिशाका वर्णन | ८०६ |
| १७०. देवता और प्रतिष्ठाके सहित ध्रुवा दिशाका वर्णन | ८०७ |
| १७१. हृदय और शरीरका अन्योन्याश्रय | ८०९ |
| १७२. समानपर्यन्त शरीरादिकी प्रतिष्ठा तथा आत्मस्वरूपका वर्णन और शाकल्यका शिरःपतन | ८१० |
| १७३. याज्ञवल्क्यका ब्राह्मणोंको प्रश्न करनेके लिये आमन्त्रण | ८१६ |
| १७४. याज्ञवल्क्यके प्रश्न | ८१७ |

## चतुर्थ अध्याय

### प्रथम ब्राह्मण

| | |
| --- | --- |
| १७५. जनक-याज्ञवल्क्य-संवाद | ८३३ |
| १७६. जनककी सभामें याज्ञवल्क्यका आगमन, जनकका प्रश्न | ८३४ |
| १७७. शैलिनिके बताये हुए वाक्ब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ८३५ |
| १७८. उदङ्कोक्त प्राणब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ८४० |
| १७९. बर्कुके बताये हुए चक्षुर्ब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ८४३ |
| १८०. गर्दभीविपीतके कहे हुए श्रोत्रब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ८४५ |
| १८१. जाबालोक्त मनोब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ८४६ |
| १८२. शाकल्योक्त हृदयब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ८४८ |

### द्वितीय ब्राह्मण

| | |
| --- | --- |
| १८३. जनककी उपसत्ति | ८५१ |
| १८४. दक्षिणनेत्रस्थ इन्द्रसंज्ञक पुरुषका परिचय | ८५३ |

विषय पृष्ठ

१८५. वामनेत्रस्थ इन्द्रपत्नी तथा विराट्‌का परिचय और उन दोनोंके संस्राव, अन्न, प्रावरण एवं मार्गादिका वर्णन ... ८५४
१८६. प्राणात्मभूत विद्वान्‌की सर्वात्मकताका वर्णन, जनककी अभयप्राप्ति और याज्ञवल्क्यके प्रति आत्मसमर्पण ... ... ८५८

तृतीय ब्राह्मण

१८७. जनकके पास याज्ञवल्क्यका आना और राजाका पहले प्राप्त किये हुए इच्छानुसार प्रश्नरूप वरके कारण उनसे प्रश्न करना ... ८६४
१८८. पुरुषके व्यवहारमें उपयोगी पाँच ज्योतियाँ
१–आदित्यज्योति ... ... ... ८६६
२–चन्द्रज्योति ... ... ... ८६९
३–अग्निज्योति ... ... ... ८७०
४–वाग्ज्योति ... ... ... ८७१
५–आत्मज्योति ... ... ... ८७३
१८९. आत्माका स्वरूप ... ... ... ८८६
१९०. आत्मा जन्म और मरणके साथ देहेन्द्रियरूप पापको ग्रहण और त्याग करता है ... ... ... ९१७
१९१. आत्माके दो स्थानोंका वर्णन ... ... ९१८
१९२. स्वप्नावस्थामें रथादिका अभाव है, इसलिये उस समय आत्मा स्वयंज्योति है ... ... ... ९२७
१९३. स्वप्नसृष्टिके विषयमें प्रमाणभूत मन्त्र ... ... ९३१
१९४. स्वप्नस्थानके विषयमें मतभेद और उसके स्वयंज्योतिष्ट्वका निश्चय ९३४
१९५. सुषुप्तिके भोगसे आत्माकी असङ्गता ... ... ९४०
१९६. स्वप्नावस्थाके भोगोंसे आत्माकी असङ्गता ... ... ९४७
१९७. जागरित-अवस्थाके भोगोंसे आत्माकी असङ्गता ... ९४८
१९८. पुरुषके अवस्थान्तर-सञ्चारमें महामत्स्यका दृष्टान्त ... ९५३
१९९. सुषुप्ति आत्माका विश्रान्तिस्थान है, इसमें श्येनका दृष्टान्त ... ९५५
२००. स्वप्नदर्शनकी स्थानभूता हिताना़ड़ी नाडियोंका वर्णन ... ९५८
२०१. मोक्षका स्वरूप प्रदर्शित करनेमें स्त्रीसे मिले हुए पुरुषका दृष्टान्त ९६५
२०२. सुषुप्तिस्थ आत्माकी निःसङ्ग और निःशोक स्थितिका वर्णन ... ९७२
२०३. सुषुप्तिमें स्वयंज्योति आत्माकी दृष्टि आदिका अनुभव न होनेमें हेतु ९८३
२०४. जागरित और स्वप्नमें पुरुषको विशेष ज्ञान होनेमें हेतु ... ९९६
२०५. सुषुप्तिगत आत्माकी अभिन्न स्थिति ... ... ९९८

| विषय | | पृष्ठ |
| --- | --- | --- |
| १५८ आदित्य कौन है ? | ... | ७८२ |
| १५९. इन्द्र और प्रजापति कौन है ? | | ७८३ |
| १६०. देवताओंका विवरण | .. | ७८४ |
| १६१. देवताओंकी तीन, दो और डेढ़ संख्याओंका विवरण | .. | ७८५ |
| १६२. डेढ़ और एक देवका विवरण | ... | ७८६ |
| १६३. प्राणब्रह्मके आठ प्रकारके भेद | .. | ७८७ |
| १६४. शाकल्यको चेतावनी | .. | ७९७ |
| १६५. देवता और प्रतिष्ठासहित दिशाओंके ज्ञानकी प्रतिज्ञा | . | ७९८ |
| १६६. देवता और प्रतिष्ठासहित पूर्वदिशाका वर्णन | .. | ७९९ |
| १६७. देवता और प्रतिष्ठाके सहित दक्षिण दिशाका वर्णन | . | ८०२ |
| १६८. देवता और प्रतिष्ठाके सहित पश्चिम दिशाका वर्णन | .. | ८०४ |
| १६९. देवता और प्रतिष्ठाके सहित उत्तर दिशाका वर्णन | . | ८०६ |
| १७०. देवता और प्रतिष्ठाके सहित ध्रुवा दिशाका वर्णन | | ८०७ |
| १७१. हृदय और शरीरका अन्योन्याश्रय | | ८०९ |
| १७२. समानपर्यन्त शरीरादिका प्रतिष्ठा तथा आत्मस्वरूपका वर्णन और शाकल्यका शिर पतन | | ८१० |
| १७३. याज्ञवल्क्यका सभासदोंको प्रश्न करनेके लिये आमन्त्रण | . | ८१६ |
| १७४. याज्ञवल्क्यके प्रश्न | .. | ८१७ |


## चतुर्थ अध्याय

### प्रथम ब्राह्मण


| | | |
| --- | --- | --- |
| १७५. जनक याज्ञवल्क्य-संवाद | | ८३३ |
| १७६. जनककी सभामें याज्ञवल्क्यका आगमन; जनकका प्रश्न | . | ८३४ |
| १७७. शैलिनिके बतलाये हुए वाक्-ब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | | ८३५ |
| १७८. उदङ्कोक्त प्राण ब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ... | ८४० |
| १७९. बर्कुके बताये हुए चक्षुर्ब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | ... | ८४३ |
| १८०. गर्दभीविपीतके कहे हुए श्रोत्रब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | | ८४५ |
| १८१. जाबालोक्त मनोब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | | ८४६ |
| १८२. शाकल्योक्त हृदयब्रह्मकी उपासनाका फलसहित वर्णन | | ८४८ |


### द्वितीय ब्राह्मण


| | | |
| --- | --- | --- |
| १८३. जनककी उपसत्ति | . .. | ८५१ |
| १८४ दक्षिणनेत्रस्थ इन्द्रसंज्ञक पुरुषका परिचय | | ८५३ |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| १८५. वामनेत्रस्थ इन्द्रपुरुष तथा विराट्का परिचय और उन दोनोंके संस्राव, अन्न, प्रावरण एवं मार्गादिका वर्णन ... | ८५४ |
| १८६. प्राणात्मभूत विद्वान्की सर्वात्मकताका वर्णन, जनककी अभयप्राप्ति और याज्ञवल्क्यके प्रति आत्मसमर्पण ... ... | ८५८ |
| **तृतीय ब्राह्मण** | |
| १८७. जनकके पास याज्ञवल्क्यका आना और राजाका पहले प्राप्त किये हुए इच्छानुसार प्रश्नरूप वरके कारण उनसे प्रश्न करना ... | ८६४ |
| १८८. पुरुषके व्यवहारमें उपयोगी पाँच ज्योतियाँ | |
| १–आदित्यज्योति ... ... ... | ८६६ |
| २–चन्द्रज्योति ... .. ... | ८६९ |
| ३–अग्निज्योति ... .. .. | ८७० |
| ४–वाग्ज्योति ... ... ... | ८७१ |
| ५–आत्मज्योति ... ... ... | ८७३ |
| १८९. आत्माका स्वरूप .. ... | ८८६ |
| १९०. आत्मा जन्म और मरणके साथ देहेन्द्रियरूप पापको ग्रहण और त्याग करता है ... ... ... | ९१७ |
| १९१. आत्माके दो स्थानोंका वर्णन ... ... | ९१८ |
| १९२. स्वप्नावस्थामें रथादिका अभाव है, इसलिये उस समय आत्मा स्वयं-ज्योति है ... ... ... | ९२७ |
| १९३. स्वप्नसृष्टिके विषयमें प्रमाणभूत मन्त्र ... ... | ९३१ |
| १९४. स्वप्नस्थानके विषयमें मतभेद और उसके स्वयंज्योतिष्ट्वका निश्चय | ९३४ |
| १९५. सुषुप्तिके भोगसे आत्माकी असङ्गता ... ... | ९४० |
| १९६. स्वप्नावस्थाके भोगोंसे आत्माकी असङ्गता ... ... | ९४७ |
| १९७. जागरित अवस्थाके भोगोंसे आत्माकी असङ्गता ... | ९४८ |
| १९८. पुरुषके अवस्थान्तर-सञ्चारमें महामत्स्यका दृष्टान्त ... | ९५३ |
| १९९. सुषुप्ति आत्माका विश्रान्तिस्थान है, इसमें श्येनका दृष्टान्त ... | ९५५ |
| २००. स्वप्नदर्शनकी स्थानभूता हितानाम्नी नाडियोंका वर्णन ... | ९५८ |
| २०१. मोक्षका स्वरूप प्रदर्शित करनेमें स्त्रीसे मिले हुए पुरुषका दृष्टान्त | ९६५ |
| २०२. सुषुप्तिस्थ आत्माकी निःसङ्ग और निःशोक स्थितिका वर्णन ... | ९७२ |
| २०३. सुषुप्तिमें स्वयंज्योति आत्माकी दृष्टि आदिका अनुभव न होनेमें हेतु | ९८३ |
| २०४. जागरित और स्वप्नमें पुरुषको विशेष ज्ञान होनेमें हेतु ... | ९९६ |
| २०५. सुषुप्तिगत आत्माकी अभिन्न स्थिति ... ... | ९९८ |

विषय पृष्ठ

२०६. निष्पाप और निष्काम श्रोत्रियके सार्वभौम आनन्दका दिग्दर्शन १००१
२०७. सम्बन्ध भाष्य ... ... १००८
२०८. आत्माकी संसाररूप जागरित स्थानमें पुनरावृत्ति ... १०११
२०९. मुमूर्षुकी दशाका वर्णन ... ... १०११
२१०. ऊर्ध्वोच्छ्वास क्यों और किसलिये होता है ? ... १०१४
२११. देहान्तरग्रहणका प्रकार ... ... १०१८
२१२. प्राणोंके देहान्तरगमनका प्रकार ... ... १०२१

चतुर्थ ब्राह्मण

२१३. मरणोन्मुख जीवकी दशाका वर्णन ... १०२३
२१४. लिङ्गात्मामें विभिन्न इन्द्रियोंके लय और उसके उत्क्रमणका वर्णन १०२७
२१५. देहान्तरगमनमें जोंकका दृष्टान्त ... ... १०३६
२१६. आत्माके देहान्तरनिर्माणमें सुवर्णकारका दृष्टान्त ... १०३८
२१७. सर्वमय आत्माकी कर्मानुसार विभिन्न गतियोंका निरूपण ... १०४०
२१८. कामनाके अनुसार शुभाशुभ गति तथा निष्काम ब्रह्मज्ञके मोक्षका निरूपण ... ... ... १०४७
२१९. विद्वान्का अनुक्रमण ... ... १०६४
२२०. आत्मकामी ब्रह्मवेत्ताको मोक्ष प्राप्त होता है—इसमें प्रमाणभूत मन्त्र १०७०
२२१. मोक्षमार्गके विषयमें मत भेद ... १०७३
२२२. विद्या और अविद्यारत पुरुषोंकी गति ... १०७७
२२३. अज्ञानियोंको प्राप्त होनेवाले अनन्द लोकोंका वर्णन ... १०७८
२२४. आत्मज्ञकी निश्चिन्त स्थिति ... ... १०७८
२२५. आत्मज्ञका महत्त्व ... ... ... १०८०
२२६. आत्मज्ञानके बिना होनेवाली दुर्गति ... ... १०८२
२२७. अभेददर्शी आत्मज्ञकी निर्भयता ... ... १०८४
२२८. देवोंद्वारा उपास्य आयुष्मक ब्रह्म ... ... १०८५
२२९. सर्वाधारभूत ब्रह्मको जाननेवाला मैं अमृत ही हूँ ... १०८६
२३०. ब्रह्मको प्राणका प्राणादि जाननेवाले ही उसे जानते हैं ... १०८७
२३१. नानात्वदर्शीकी दुर्गतिका वर्णन ... ... १०८८
२३२. ब्रह्मदर्शनकी विधि ... ... ... १०८९
२३३. ब्रह्मनिष्ठामें अधिक शास्त्राभ्यास बाधक है ... ... १०९२
२३४. आत्माके स्वरूप, उसकी उपलब्धिके साधनभूत सन्यास और आत्मज्ञकी स्थितिका प्रतिपादन ... ... १०९३

विषय पृष्ठ

२३५. ब्रह्मवेत्ताकी स्थिति और याज्ञवल्क्यके प्रति जनकका आत्मसमर्पण ... १११७
२३६. आत्मा अन्नाद और वसुदान है—इस प्रकारकी उपासनाका फल ... ११२३
२३७. ब्रह्मके स्वरूप और ब्रह्मज्ञकी स्थितिका वर्णन ... ११२४

पञ्चम ब्राह्मण

२३८. याज्ञवल्क्य मैत्रेयी-संवाद ... ... ... ११२८
२३९. याज्ञवल्क्य और उनकी दो स्त्रियाँ ... ... ११२९
२४०. याज्ञवल्क्य मैत्रेयी-संवाद .. ... ११३१
२४१. मैत्रेयीका अमृतत्वसाधनविषयक प्रश्न ... ... ११३२
२४२. याज्ञवल्क्यजीका सान्त्वनापूर्वक समाधान ... ... ११३२
२४३. प्रियतम आत्माके लिये ही सब वस्तुएँ प्रिय होती हैं ... ११३३
२४४. भेददृष्टिसे हानि दिखाकर 'सब कुछ आत्मा ही है' इस तत्त्वका उपदेश ... ... ... ११३५
२४५. सबको 'आत्मा' रूपसे ग्रहण करनेमें दृष्टान्त ... ११३६
२४६. निर्विशेष आत्माके विषयमें मैत्रेयीकी शङ्का और याज्ञवल्क्यका समाधान ... . ... ... ११४०
२४७. उपदेशका उपसंहार और याज्ञवल्क्यका संन्यास ... ११४२

षष्ठ ब्राह्मण

२४८. याज्ञवल्कीय काण्डकी वंश परम्परा ... ... ११६१

## पञ्चम अध्याय

प्रथम ब्राह्मण

२४९. पूर्णब्रह्म और उससे उत्पन्न होनेवाला पूर्ण कार्य ... ११६४
२५०. ॐ ख ब्रह्म और उसकी उपासनाका वर्णन ... ११७७

द्वितीय ब्राह्मण

२५१. प्रजापतिका देव, मनुष्य और असुर तीनोंको एक ही अक्षर 'द' से पृथक्-पृथक् दम, दान और दयाका उपदेश ... ११८४

तृतीय ब्राह्मण

२५२. हृदय ब्रह्मकी उपासना ... ... ११९२

चतुर्थ ब्राह्मण

२५३. सत्य ब्रह्मकी उपासना ... ... ११९६

विषय | पृष्ठ


**पञ्चम ब्राह्मण**

२५४. प्रथमज सत्य ब्रह्म और 'सत्य' नामके अक्षरोंकी उपासना ... ११९९
२५५. एक-दूसरेमें प्रतिष्ठित सत्यसंज्ञक आदित्यमण्डलस्थ और चाक्षुष पुरुष ... १२०२
२५६. अहःसंज्ञक आदित्यमण्डलस्थ पुरुषके व्याहृतिरूप अवयव ... १२०५
२५७. अहंसंज्ञक चाक्षुष पुरुषके व्याहृतिरूप अवयव ... १२०६

**षष्ठ ब्राह्मण**

२५८. हृदयस्थ मनोमय पुरुषकी उपासना ... १२०८

**सप्तम ब्राह्मण**

२५९. विद्युद्ब्रह्मकी उपासना ... १२१०

**अष्टम ब्राह्मण**

२६०. धेनुरूपसे वाणीकी उपासना ... १२११

**नवम ब्राह्मण**

२६१. पुरुषान्तर्गत वैश्वानराग्नि, उसका घोष और मरणकालका सूचक अरिष्ट ... १२१३

**दशम ब्राह्मण**

२६२. प्रकरणान्तर्गत उपासनाओंसे प्राप्त होनेवाली गति ... १२१५

**एकादश ब्राह्मण**

२६३. व्याधि, श्मशानगमन और अग्निदाहमें परम तपदृष्टिका विधान ... १२१८

**द्वादश ब्राह्मण**

२६४. अन्न प्राणरूप ब्रह्मकी उपासना और तद्विषयक आख्यान ... १२२०

**त्रयोदश ब्राह्मण**

२६५. उक्थदृष्टिसे प्राणोपासना ... १२२५
२६६. यजुर्दृष्टिसे प्राणोपासना ... १२२६
२६७. सामदृष्टिसे प्राणोपासना ... १२२७
२६८. क्षत्रदृष्टिसे प्राणोपासना ... १२२८

**चतुर्दश ब्राह्मण**

२६९. गायत्र्युपासना ... १२३०
२७०. गायत्रीके प्रथम लोक पादकी उपासना ... १२३१

विषय पृष्ठ

२७१. गायत्रीके द्वितीय त्रयीपादकी उपासना ... ... १२३२
२७२. गायत्रीके तृतीय प्राणादिपाद और तुरीय दर्शत परोरजापादकी उपासना ... ... ... १२३३
२७३. गायत्रीकी परमप्रतिष्ठा प्राण हैं, 'गायत्री' शब्दका निर्वचन और वटुको किये गये गायत्र्युपदेशका फल ... ... १२३६
२७४. अनुष्टुप् सावित्रीके उपदेशका निषेध और गायत्री सावित्रीका महत्त्व ... १२४०
२७५. गायत्रीके प्रत्येक पदके महत्त्वका दिग्दर्शन ... ... १२४२
२७६. गायत्रीका उपस्थान और उसका फल ... ... १२४५
२७७. गायत्रीके मुखविधानके लिये अर्थवाद ... ... १२४७

पञ्चदश ब्राह्मण

२७८. ज्ञानकर्मसमुच्चयकारीकी अन्तकालमें आदित्य और अग्निसे प्रार्थना १२५०

## षष्ठ अध्याय

प्रथम ब्राह्मण

२७९. ज्येष्ठ श्रेष्ठ दृष्टिसे प्राणोपासना .. ... १२५७
२८०. वसिष्ठादृष्टिसे वाक्की उपासना ... ... १२५९
२८१. प्रतिष्ठादृष्टिसे चक्षुकी उपासना .. ... १२६०
२८२. सम्पद्दृष्टिसे श्रोत्रकी उपासना .. ... १२६१
२८३. आयतनदृष्टिसे मनकी उपासना ... ... १२६२
२८४. प्रजातिदृष्टिसे रेतस्की उपासना ... ... १२६३
२८५. अपनी श्रेष्ठताके लिये विवाद करते हुए वागादि प्राणोंका ब्रह्माके पास जाना और ब्रह्माका यह निर्णय करनेके लिये एक कसौटी बताना १२६४
२८६. अपनी उत्कृष्टताकी परीक्षाके लिये वाक्का उत्क्रमण और पुनः प्रवेश १२६५
२८७. चक्षुका उत्क्रमण और परीक्षामें असफल होकर पुनः प्रवेश ... १२६७
२८८. श्रोत्रका उत्क्रमण और परीक्षामें असफल होकर पुनः प्रवेश ... १२६७
२८९. मनका उत्क्रमण और परीक्षामें असफल होकर पुनः प्रवेश ... १२६८
२९०. रेतस्का उत्क्रमण और परीक्षामें असफल होकर पुनः प्रवेश ... १२६८
२९१. प्राणके उत्क्रमण करते ही अन्य इन्द्रियोंका विचलित हो जाना और उसकी श्रेष्ठता स्वीकार करना ... ... १२६९
२९२. वागादिकृत प्राणकी स्तुति और उसे अन्न तथा वस्त्र प्रदान ... १२७१

द्वितीय ब्राह्मण

२९३. प्रवाहणकी सभामें श्वेतकेतुका आना और प्रवाहणका उससे प्रश्न करना १२८३
२९४. प्रवाहणके पाँच प्रश्न और श्वेतकेतुका उन सभीके प्रति अपनी ... ... ... १२८५

विषय पृष्ठ

२९५. श्वेतकेतुका अपने पिताके पास आकर उलाहना देना ... १२८९
२९६. पिता आरुणिका उनके विषयमें अपनी अनभिज्ञता बताकर उसे शान्त करना और उनका उत्तर जाननेके लिये प्रवाहणके पास आना १२९१
२९७. आरुणिका प्रवाहणसे अपने पुत्रसे पूछी हुई बात कहनेकी प्रार्थना करना ... ... १२९३
२९८. प्रवाहणका उसे दैवचर बताकर अन्य मानुष वर माँगनेके लिये कहना १२९३
२९९. आरुणिका आग्रह और प्रवाहणकी स्वीकृतिसे वाणीद्वारा उसका शिष्यत्व स्वीकार करना ... ... १२९४
३००. प्रवाहणकी क्षमा प्रार्थना और विद्यादानके लिये तत्पर होना ... १२९६
३०१. चतुर्थ प्रश्नका उत्तर—पञ्चाग्निविद्या
१—द्युलोकाग्नि .. ... १२९८
२—पर्जन्याग्नि ... १३०४
३—इहलोकाग्नि ... १३०६
४—पुरुषाग्नि ... १३०८
५—योषाग्नि ... १३०९
३०२. प्रथम प्रश्नका उत्तर—अन्त्येष्टि संस्काररूप अन्तिम आहुति ... १३११
३०३. पञ्चम प्रश्नका उत्तर—देवयानमार्गका वर्णन ... ... १३१३
३०४. धूमयानमार्गका वर्णन तथा द्वितीय और तृतीय प्रश्नका उत्तर ... १३२१
तृतीय ब्राह्मण
३०५. श्रीमन्थकर्म और उसकी विधि ... १३२९
३०६. मन्थकर्मकी सामग्री और हवनविधि .. ... १३२९
३०७. हवनके मन्त्र .. ... १३३४
३०८. मन्थाभिमर्शनके मन्त्र .. १३३६
३०९. मन्थको उठानेका मन्त्र ... ... १३३७
३१०. मन्थभक्षणकी विधि ... १३३८
३११. मन्थकर्मका यश .. ... १३४०
३१२. मन्थकर्मकी सामग्रीका विवरण ... ... १३४३
चतुर्थ ब्राह्मण
३१३. मूलमात्र ... ... १३४५–१३५६
पञ्चम ब्राह्मण
३१४. समस्त प्रवचनका वंश .. ... ... १३५७



# चित्र-सूची



| | | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| १-भाष्यकार भगवान् शङ्कर | ( तिरंगा ) | ··· | ३ |
| २-मैत्रेयीको उपदेश | ,, | ··· | ५३५ |
| ३-ब्रह्मचारियोंको याज्ञवल्क्यका आदेश | ,, | ··· | ६११ |
| ४-शाकल्यका शिर गिरना | ,, | ··· | ८११ |
| ५-जनक-याज्ञवल्क्य-संवाद | ,, | ··· | ८३४ |
| ६-प्रवाहणकी सभामें श्वेतकेतु | ,, | ··· | १२८६ |





ॐ

यस्मिन्नापूर्यमाणे पततिकरतला-

च्छङ्करस्यापि शूलं

त्रासादुद्भ्रान्तचित्तारविरथतुरगा

भ्रष्टमार्गाः प्रयान्ति ।

ब्रह्मा ब्रह्माण्डभाण्डस्फुटनपरिभया-

स्स्तौति नारायणाख्यं

सोऽस्मान्पायात्सुनादो वदनविनिहितः

पाञ्चजन्यो मुरारेः ॥

ॐ

तत्सद्ब्रह्मणे नमः

# बृहदारण्यकोपनिषद्

मन्त्रार्थ, शाङ्करभाष्य और भाष्यार्थसहित



शङ्करः शङ्कराचार्यः सद्गुरुः शर्वसन्निभः।
सर्वेषां शङ्कराः सन्तु सच्चिदानन्दरूपिणः॥



शान्तिपाठ

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते॥

ॐ शान्तिः! शान्तिः!! शान्तिः!!!

ॐ वह (परब्रह्म) पूर्ण है और यह (कार्यब्रह्म) भी पूर्ण है, क्योंकि पूर्णसे पूर्णकी ही उत्पत्ति होती है। तथा [प्रलयकालमें] पूर्ण (कार्यब्रह्म) का पूर्णत्व लेकर (अपनेमें लीन करके) पूर्ण (परब्रह्म) ही बच रहता है। त्रिविध तापकी शान्ति हो।

# प्रथम अध्याय

## प्रथम ब्राह्मण

सम्बन्ध-भाष्य

ॐ नमो ब्रह्मादिभ्यो ब्रह्मविद्यासम्प्रदायकर्तृभ्यो वंशऋषिभ्यो नमो गुरुभ्यः ।

'उषा वा अश्वस्य' इत्येवमाद्या वाजसनेयिब्राह्मणोपनिषत् । तस्या इयमल्पग्रन्था वृत्तिरारभ्यते संसारव्याविवृत्सुभ्यः संसारहेतुनिवृत्तिसाधनब्रह्मात्मैकत्वविद्याप्रतिपत्तये । सेयं ब्रह्मविद्या उपनिषच्छब्दवाच्या तत्पराणां सहेतोः संसारस्यात्यन्तावसादनात् ।

नामनरुक्ति

ॐ ब्रह्मविद्याके सम्प्रदाय प्रवर्तक [ वंश ब्राह्मणोक्त ] गुरुपरम्परागत ब्रह्मादि वंश-ऋषियोंको तथा गुरुदेवको नमस्कार है ।

'उषा वा अश्वस्य' इत्यादि मन्त्रसे आरम्भ होनेवाली वाजसनेयिब्राह्मणोपनिषद् है । संसारसे निवृत्तिकी इच्छावाले विरक्त पुरुषोंके लिये संसारके कारण ( अज्ञान ) की निवृत्तिके साधन ब्रह्मात्मैक्यबोधकी प्राप्तिके लिये उसकी यह अल्प ग्रन्थवाली ( संक्षिप्त ) व्याख्या आरम्भ की जाती है । यह ब्रह्मविद्या अपनेमें लगे हुए पुरुषोंके संसारका कारणसहित अत्यन्त अवसादन (उच्छेद) करनेके कारण उपनिषद् शब्दसे कही जाती है, क्योंकि

१ इस उपनिषद्के द्वितीय, चतुर्थ और षष्ठ अध्यायोंके अन्तिम ब्राह्मण 'वंशब्राह्मण' कहलाते हैं, क्योंकि उनमें इस ग्रन्थद्वारा प्रतिपादित विद्याओंकी आचार्यपरम्पराओंका निरूपण किया गया है ।

उपनिपूर्वस्य सदेस्तदर्थत्वात् । तादर्थ्याद् ग्रन्थोऽप्युपनिषद् उच्यते ।

'उप' और 'नि' उपसर्गपूर्वक सद्-धातुका यही ( अवसादन ही ) अर्थ है। उस ब्रह्मविद्याकी प्राप्तिरूप प्रयोजनवाला होनेके कारण यह ग्रन्थ भी उपनिषद् कहा जाता है।

सेयं षडध्यायी अरण्येऽनूच्यमानत्वादारण्यकम्, बृहत्त्वात्परिमाणतो बृहदारण्यकम्। तस्यास्य कर्मकाण्डेन सम्बन्धोऽभिधीयते। सर्वोऽप्ययं वेदः प्रत्यक्षानुमानाभ्याम् अनवगतेष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारोपायप्रकाशनपरः सर्वपुरुषाणां निसर्गत एव तत्प्राप्तिपरिहारयोरिष्टत्वात्। दृष्टविषये चेष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारोपायज्ञानस्य प्रत्यक्षानुमानाभ्यामेव सिद्धत्वान्नागमान्वेषणा।

यह छः अध्यायवाली उपनिषद् अरण्य (वन) में कही जानेके कारण आरण्यक है और [ अन्य उपनिषदोंकी अपेक्षा ] परिमाणमें बृहत् ( बड़ी ) होनेके कारण बृहदारण्यक कही जाती है। अब इसका कर्मकाण्डके साथ सम्बन्ध बतलाया जाता है। यह सारा ही वेद, जिनका प्रत्यक्ष और अनुमानसे ज्ञान नहीं होता उन इष्टकी प्राप्ति और अनिष्टकी निवृत्तिके उपायोंको प्रकाशित करनेवाला है, क्योंकि सभी पुरुषोंको स्वभावसे ही उनकी प्राप्ति और निवृत्ति इष्ट है। जो विषय प्रत्यक्ष हैं उनमें इष्टप्राप्ति और अनिष्टनिवृत्तिके उपायोंका ज्ञान तो प्रत्यक्ष और अनुमान प्रमाणोंसे ही सिद्ध है, इसलिये वहाँ आगमप्रमाण ढूँढ़नेकी आवश्यकता नहीं होती।

आत्मास्तित्वनिरूपणे शास्त्रस्यार्थवत्त्वम्

न चासति जन्मान्तरसम्बन्ध्यात्मास्तित्वविज्ञाने जन्मान्तरेष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारेच्छा स्यात्। स्वभाववादिदर्शनात्। तस्माज्जन्मान्तरसम्बन्ध्यात्मास्तित्वे जन्मान्तरेष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारोपायविशेषे च शास्त्रं प्रवर्तते। "येयं प्रेते विचिकित्सा मनुष्येऽस्तीत्येके नायमस्तीति चैके" (क० उ० १। १। २०) इत्युपक्रम्य "अस्तीत्येवोपलब्धव्यः" (क० उ० २।३।१३) इत्येवमादिनिर्णयदर्शनात्। "यथा च मरणं प्राप्य" (क० उ० २। २। ६) इत्युपक्रम्य "योनिमन्ये प्रपद्यन्ते शरीरत्वाय देहिनः। स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति यथाकर्म यथाश्रुतम्" (क० उ० २। २।

किन्तु जन्मान्तरसे सम्बन्ध रखनेवाले आत्माके अस्तित्वका ज्ञान न होनेपर जन्मान्तरसम्बन्धिनी इष्टप्राप्ति और अनिष्टनिवृत्तिकी इच्छा भी नहीं हो सकती, जैसा कि स्वभाववादियों ( चार्वाकादिकों ) में देखा जाता है*। अतः शास्त्र जन्मान्तरसम्बन्धी आत्माके अस्तित्व और जन्मान्तरकी इष्टप्राप्ति एवं अनिष्टनिवृत्तिके उपायविशेषका निरूपण करनेमें प्रवृत्त होता है। जैसा कि [ श्रुतिमें ] "मृत मनुष्यके विषयमें जो ऐसी शङ्का होती है कि कोई तो कहते हैं [ शरीरादिसे अतिरिक्त देहान्तरसम्बन्धी ] आत्मा रहता है और कोई कहते हैं यह नहीं रहता" इस प्रकार उपक्रम करके "आत्मा है—ऐसा ही जानना चाहिये" इत्यादि निर्णय देखा जाता है। तथा "[ ब्रह्मको न जाननेसे ] मरणको प्राप्त होनेपर आत्मा जैसा हो जाता है" इस प्रकार आरम्भ करके "जिसने जैसा कर्म किया है तथा जिसने जैसा शास्त्रज्ञान प्राप्त किया है उसके अनुसार कोई तो देह धारण करनेके लिये किसी योनिको प्राप्त हो जाते हैं और कोई

* अर्थात् आत्माके अस्तित्वको न जाननेवाले लोकायतिक और बौद्धोंकी जन्मान्तरमें इष्ट प्राप्ति और अनिष्ट-परिहारके उद्देश्यसे वैदिक क्रियाओंमें प्रवृत्ति नहीं होती—यह बात देखी गयी है।

७) इति च। "स्वयञ्ज्योतिः" (बृ० उ० ४।३।९) इत्युपक्रम्य "तं विद्याकर्मणी समन्वारभेते" (४।४।२) "पुण्यो वै पुण्येन कर्मणा भवति पापः पापेन" (३।२।१३) इति च। "ज्ञपयिष्यामि" (बृ० उ० २।१।१५) इत्युपक्रम्य "विज्ञानमयः" (२।१।१६) इति च व्यतिरिक्तात्मास्तित्वम्।

स्थावर हो जाते हैं" इस प्रकार कहा है। एवं "स्वयंप्रकाश है" इस प्रकार आरम्भ कर "ज्ञान और कर्म उसके जन्मान्तरके आरम्भक होते हैं", तथा "वह पुण्यकर्मसे पुण्यवान् और पापकर्मोंसे पापमय होता है" इत्यादि कहा गया है। इसी प्रकार "बतलाऊँगा" ऐसा उपक्रम कर "आत्मा विज्ञानमय है" इस प्रकार देहसे भिन्न आत्माका अस्तित्व बतलाया गया है।

प्रत्यक्षानुमानाभ्यां नात्मनोऽस्तित्वसिद्धिः

तत्प्रत्यक्षविषयमेवेति चेन्न, वादिविप्रतिपत्तिदर्शनात्। न हि देहान्तरसम्बन्धिन आत्मनः प्रत्यक्षेणास्तित्वविज्ञाने लोकायतिका बौद्धाश्च नः प्रतिकूला स्युर्नास्त्यात्मेति वदन्तः। न हि घटादौ प्रत्यक्षविषये कश्चिद्विप्रतिपद्यते नास्ति घट इति। स्थाण्वादौ पुरुषादिदर्शनान्नेति

यदि कहो कि आत्माका अस्तित्व तो प्रत्यक्ष प्रमाणका ही विषय है, तो ऐसा कहना ठीक नहीं, क्योंकि इसके सम्बन्धमें विभिन्न वादियोंका मतभेद देखा जाता है। यदि देहान्तर-सम्बन्धी आत्माके अस्तित्वका ज्ञान प्रत्यक्ष होता तो लोकायतिक और बौद्ध 'आत्मा नहीं है' ऐसा कहकर हमारे प्रतिकूल न होते। घटादि जो प्रत्यक्षप्रमाणके विषय हैं उनमें 'घट नहीं है' ऐसा किसीको सन्देह नहीं होता। यदि कहो कि स्थाणु (ठूँठ) आदिमें पुरुषादिका भ्रम देखा जानेके कारण प्रत्यक्ष वस्तुमें संशयका अभाव नहीं बताया जा सकता तो

चेन्न, निरूपितेऽभावात्। न हि प्रत्यक्षेण निरूपिते स्थाण्वादौ विप्रतिपत्तिर्भवति। वैनाशिकास्त्वहमितिप्रत्यये जायमानेऽपि देहान्तरव्यतिरिक्तस्य नास्तित्वमेव प्रतिजानते। तस्मात्प्रत्यक्षविषयवैलक्षण्यात् प्रत्यक्षान्नात्मास्तित्वसिद्धिः।

यह कथन ठीक नहीं, क्योंकि स्थाणुका निरूपण करनेपर उस संशयका अभाव हो जाता है। स्थाणु आदिका प्रत्यक्ष निरूपण हो जानेपर उसमें किसीको सन्देह नहीं रहता। किन्तु वैनाशिक तो 'अहम्' ऐसी वृत्तिके उदय होनेपर भी देहान्तरसे भिन्न आत्माके न होनेका ही निश्चय करते हैं। अतः प्रत्यक्ष प्रमाणके विषयसे विलक्षण होनेके कारण प्रत्यक्षसे आत्माके अस्तित्वकी सिद्धि नहीं हो सकती।

तथानुमानादपि। श्रुत्या आत्मास्तित्वे लिङ्गस्य दर्शितत्वाल्लिङ्गस्य च प्रत्यक्षविषयत्वान्नेति चेन्न, जन्मान्तरसम्बन्धस्याग्रहणात्। आगमेन त्वात्मा-

इसी प्रकार अनुमानसे भी [ आत्माका अस्तित्व सिद्ध नहीं हो सकता ]। यदि कहो कि श्रुतिने आत्माके अस्तित्वमें लिङ्ग ( चीज ) दिखलाया है और लिङ्ग प्रत्यक्ष-प्रमाणका विषय होता है, इसलिये आत्मा [ प्रत्यक्ष या अनुमान प्रमाणका भी विषय है ] केवल आगमका ही विषय नहीं है—तो ऐसा कहना ठीक नहीं क्योंकि जन्मान्तरके सम्बन्धका किसी अन्य प्रमाणसे ग्रहण नहीं होता।

१. अनुमानका स्वरूप यों है—इच्छा आदि किसीके आश्रित होते हैं; क्योंकि वे गुण हैं, जैसे रूप आदि। इस प्रकारके अनुमानद्वारा इच्छादिके आश्रयरूपसे भी आत्माका अस्तित्व सिद्ध नहीं हो सकता; क्योंकि इच्छादिका अधिष्ठान मन ही प्रसिद्ध है, मनसे अतिरिक्त इच्छादिकी उपलब्धि नहीं होती।

२. 'यः प्राणेन प्राणिति' इत्यादि श्रुतिके अनुसार प्राणनादि व्यापार ही आत्माके अस्तित्वमें लिङ्ग है।

स्तित्वेऽवगते वेदप्रदर्शितलौकिकलिङ्गविशेषैश्च तदनुसारिणो मीमांसकास्तार्किकाश्च अहम्प्रत्ययलिङ्गानि च वैदिकान्येव स्वमतिप्रभवाणीति कल्पयन्तो वदन्ति प्रत्यक्षश्चानुमेयश्चात्मेति ।

आगमप्रमाणसे तथा वेदोक्त लौकिक लिङ्गविशेषोंके द्वारा आत्माका अस्तित्व जान लेनेपर ही उसीका अनुसरण करनेवाले मीमांसक और नैयायिक वैदिक अहंप्रतीति और वैदिक लिङ्गोंको ही 'ये हमारी बुद्धिसे निकले हुए तर्क हैं' ऐसी कल्पना करते हुए कहते हैं कि 'आत्मा प्रत्यक्ष और अनुमानका भी विषय है'।

कर्मज्ञानकाण्डयोः प्रयोजनम् सर्वथाप्यस्त्यात्मा देहान्तरसम्बन्धीत्येवं प्रतिपत्तुर्देहान्तरगतेष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारोपायविशेषार्थिनस्तद्विशेषज्ञापनाय कर्मकाण्डमारब्धम् । न त्वात्मन इष्टानिष्टप्राप्तिपरिहारेच्छाकारणम् आत्मविषयमज्ञानं कर्तृभोक्तृस्वरूपाभिमानलक्षणं तद्विपरीतब्रह्मात्मस्वरूपविज्ञानेनापनीतम् । यावद्धि तन्नापनीयते तावदयं कर्मफलरागद्वेषादिस्वाभाविकदोषप्रयुक्तः

सब प्रकार देहान्तरसे सम्बन्ध रखनेवाला आत्मा है—ऐसा जाननेवाले तथा देहान्तरगत इष्टप्राप्ति और अनिष्टनिवृत्तिके उपायविशेषको जाननेकी इच्छावाले पुरुषोंको उस विशेष उपायका ज्ञान करानेके लिये कर्मकाण्ड आरम्भ किया गया है । उसमें आत्माकी इष्टप्राप्ति एवं अनिष्टनिवृत्तिकी इच्छाके कारण कर्तृत्व-भोक्तृत्वाभिमानरूप आत्मविषयक अज्ञानको उससे विपरीत ब्रह्मात्मस्वरूप ज्ञानके द्वारा दूर नहीं किया गया । जबतक उस ( अज्ञान ) की निवृत्ति नहीं होती तबतक यह जीव कर्मफलके राग-द्वेषादिरूप स्वाभाविक दोषोंसे प्रेरित होनेके कारण शास्त्रकथित विधि और निषेधका उल्लङ्घन

सर्वस्येशानः, तस्मात् सर्वस्य वशीति ।

किं चान्यत्, स एवंभूतो हृद्यन्तर्ज्योतिः पुरुषो विज्ञानमयो न साधुना शास्त्रविहितेन कर्मणा भूयान् भवति, न वर्धते पूर्वावस्थातः केनचिद्धर्मेण; नो एव शास्त्रप्रतिषिद्धेन असाधुना कर्मणा कनीयान् अल्पतरो भवति, पूर्वावस्थातो न हीयत इत्यर्थः ।

किं च सर्वो हि अधिष्ठानपालनादि कुर्वन् परानुग्रहपीडाकृतेन धर्माधर्माख्येन युज्यते; अस्यैव तु कथं तदभाव इत्युच्यते—यस्मादेष सर्वेश्वरः सन् कर्मणोऽपीशितुं भवत्येव शीलमस्य, तस्माद् न कर्मणा संबध्यते । किं च एष भूताधिपतिर्ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तानां भूतानामधिपतिरित्युक्तार्थं पदम् ।

है। और चूँकि यह सबका ईशान है, इसलिये सबका वशी है।

इसके सिवा दूसरी बात यह है कि वह इस प्रकारका हृदयस्थित ज्योतिःस्वरूप विज्ञानमय पुरुष साधु अर्थात् शास्त्रविहित कर्मसे भूयान् नहीं होता अपनी पूर्वावस्थाकी अपेक्षा किसी धर्मके कारण बढ़ नहीं जाता और न किसी असाधु अर्थात् शास्त्रप्रतिषिद्ध कर्मसे कनीयान्—यानी बहुत छोटा ही होता है अर्थात् पूर्वावस्थासे हीन नहीं होता।

इसके सिवा [ यह देखा जाता है कि ] अधिष्ठान और पालनादि करनेवाले सभी लोग दूसरोंपर कृपा या कठोरताके कारण धर्म या अधर्मसंज्ञक उनके फलसे युक्त होते हैं, इस आत्माको ही वे फल क्यों नहीं प्राप्त होते? सो बतलाया जाता है—क्योंकि यह सबका ईश्वर है, अतः इसका स्वभाव कर्मका शासन करनेका भी है, इसलिये कर्मसे इसका सम्बन्ध नहीं होता। तथा यह भूताधिपति अर्थात् ब्रह्मासे लेकर स्तम्बपर्यन्त समस्त भूतोंका अधिपति है—इस प्रकार इस पदका अर्थ पहले कहा जा चुका है।

वचनेन मन्त्रब्राह्मणाध्ययनेन नित्यस्वाध्यायलक्षणेन, विविदिषन्ति वेदितुमिच्छन्ति। के? ब्राह्मणाः; ब्राह्मणग्रहणमुपलक्षणार्थम्; अविशिष्टो हि अधिकारः त्रयाणां वर्णानाम्। अथवा कर्मकाण्डेन मन्त्रब्राह्मणेन वेदानुवचनेन विविदिषन्ति; कथं विविदिषन्ति? इत्युच्यते—यज्ञेनेत्यादि।

मन्त्र और ब्राह्मणभागके अध्ययनद्वारा जाननेकी इच्छा करते हैं। कौन? ब्राह्मण; यहाँ ब्राह्मण शब्दका ग्रहण क्षत्रिय और वैश्यको भी उपलक्षित करानेके लिये है, क्योंकि इसमें तीनों ही वर्णोंका समान अधिकार है। अथवा कर्मकाण्डभूत मन्त्र-ब्राह्मणरूप वेदानुवचनके द्वारा उसे जाननेकी इच्छा करते हैं; किस प्रकार जाननेकी इच्छा करते हैं, सो 'यज्ञेन' इत्यादि वाक्यद्वारा कहा जाता है।

ये पुनर्मन्त्रब्राह्मणलक्षणेन वेदानुवचनेन प्रकाश्यमानं विविदिषन्ति—इति व्याचक्षते, तेषाम् आरण्यकमात्रमेव वेदानुवचनं स्यात्; न हि कर्मकाण्डेन पर आत्मा प्रकाश्यते; "तं त्वौपनिषदम्"(३।९।२६)इति विशेषश्रुतेः। वेदानुवचनेनेति च अविशेषितत्वात् समस्तग्राहि इदं वचनम्; न च तदेकदेशोत्सर्गो युक्तः।

किन्तु जो ऐसी व्याख्या करते हैं कि मन्त्र-ब्राह्मणरूप वेदानुवचनके द्वारा प्रकाशित होनेवाले ब्रह्मको जाननेकी इच्छा करते हैं, उनके मतानुसार आरण्यकमात्र ही वेदानुवचन है, क्योंकि कर्मकाण्डद्वारा परमात्मा प्रकाशित नहीं होता; जैसा कि "उस औपनिषद पुरुषको पूछता हूँ" ऐसी विशेष श्रुतिसे ज्ञात होता है। किन्तु 'वेदानुवचनेन' यह पद विशेषणयुक्त न होनेके कारण समस्त वेदको ही ग्रहण करनेवाला है, उसके एक भागको छोड़ देना उचित नहीं है।

ननु त्वत्पक्षेऽप्युपनिषद्वर्जमित्येकदेशत्वं स्यात्—

शङ्का—किन्तु [ दूसरी व्याख्याके अनुसार] तुम्हारे पक्षमें भी 'उपनिषद्को छोड़कर' इस प्रकार एकदेशत्व हो ही जाता है।

पश्यते निष्कलं ध्यायमानः" ( मु० उ० ३ । १ । ८ ) इति; स्मृतिश्च—"ज्ञानमुत्पद्यते पुंसां क्षयात्पापस्य कर्मणः" इत्यादि ।

उस निष्कल आत्माको देखता है" इस आथर्वण-श्रुतिसे भी सिद्ध होता है । तथा "पापकर्मोंका क्षय हो जानेसे पुरुषोंको ज्ञान उत्पन्न होता है" ऐसी स्मृति भी है ।

कथं पुनर्नित्यानि कर्माणि संस्कारार्थानीत्यवगम्यते ?

*शङ्का*—किन्तु नित्यकर्म चित्तशुद्धि करनेके लिये हैं—यह कैसे जाना जाता है ?

"स ह वा आत्मयाजी यो वेदेदं मेऽनेनाङ्गं संस्क्रियत इदं मेऽनेनाङ्गमुपधीयते"इत्यादिश्रुतेः; सर्वेषु च स्मृतिशास्त्रेषु कर्माणि संस्कारार्थान्येव आचक्षते "अष्टाचत्वारिंशत्संस्काराः" इत्यादिषु । गीतासु च—"यज्ञो दानं तपश्चैव पावनानि मनीषिणाम् ॥" ( १८ । ५ )"सर्वेऽप्येते यज्ञविदो यज्ञक्षपितकल्मषाः ॥" ( ४ । ३० ) इति । यज्ञेनेति—द्रव्ययज्ञा ज्ञानयज्ञाश्च संस्कारार्थाः; संस्कृतस्य च विशुद्धसत्त्वस्य ज्ञानोत्पत्तिरप्रतिबन्धेन भविष्यति; अतो यज्ञेन विविदिषन्ति ।

*समाधान*—"वही आत्मयाजी है जो ऐसा जानता है कि इस कर्मसे मेरा यह अङ्ग संस्कारयुक्त होता है, इस कर्मसे मेरा यह अङ्ग योग्य होता है" इत्यादि श्रुतिसे यह जाना जाता है । "अड़तालीस संस्कार हैं" इत्यादि समस्त स्मृतिशास्त्रोंमें भी कर्मोंको चित्तशुद्धिके लिये ही बतलाया गया है । गीतामें भी—"यज्ञ, दान और तप—ये बुद्धिमान् पुरुषोंको पवित्र करनेवाले हैं" "यज्ञोंद्वारा जिनके पाप नष्ट हो गये हैं—ऐसे ये सभी लोग यज्ञवेत्ता हैं" ऐसा कहा है । 'यज्ञेन' इस पदसे द्रव्ययज्ञ और ज्ञानयज्ञ लेने चाहिये, ये दोनों ही संस्कारके लिये हैं, संस्कारयुक्त विशुद्धचित्त पुरुषको ही बिना किसी प्रतिबन्धके ज्ञानोत्पत्ति होगी । इसीसे यज्ञद्वारा जाननेकी इच्छा करते हैं ।